"वह नहीं घबरायेगा।" मैं इतना ही कह पाया था कि अंदर से बुढ़िया का नौकर आया और कहा—"भोजन तैयार है। मालकिन आप लोगों को बुला रही हैं।"

"चलो।" और कहने के साथ हम तीनों उसके साथ अन्दर पहुंचे, वहाँ चौका लग गया था। तीन पीढ़े रखे हुए थे। हर पीढ़े के बांयी ओर एक लोटा और एक शीशे का गिलास रखा हुआ था, जिसमें पानी भरा हुआ था। हम दोनों के पीढ़े पर बैठते ही हमारे सम्मान में बुढ़िया भी एक पीढ़े पर बैठी।

हम सभी ने भोजन किया। कभी-कभी आपस में हंसी भी हो जाती थी, जब मेरा पुत्र विजय कुछ इस प्रकार से आलू की सब्जी खाता था। वह एकदम नटखट था। दही तो उसने सारे चेहरे पर पोत लिया था। मेरी पत्नी कभी-कभी दीन दशा में मेरी ओर देख कर आंखों में कुछ कहती थी। मगर मैं कुछ नहीं बोल रहा था।

भोजनोपरान्त हम सभी लोग बैठक में आये। मुझको पान खाने को मिला। पान को जैसे ही मैंने मुंह में डाला, बुढ़िया की आवाज सुनाई दी—'शर्त के अनुसार···"

उसकी बात को मैंने बीच में ही काट दिया—"हाँ, आपकी इस कहानी को पुस्तक का रूप तुरन्त ही दे दूंगा। मगर उस पुस्तक का नाम क्या रखा जायेगा?"

"नाम आप ही रखिएगा।"

"नहीं, यह उचित नहीं है।" मैंने कहा।

"तो 'पत्थर की मूर्ति' ही रखियेगा, क्योंकि हमारे जीवन का अन्तिम केन्द्र यही मूर्ति है और इसी मूर्ति के कारण आप मेरे यहाँ तक पहुंच सके हैं। मूर्ति के कारण ही तो आपका-हमारा साथ हुआ है।" बुढ़िया ने कहा।

"हाँ।" मैंने कहा—"हमारा केन्द्र तो यही पत्थर की मूर्ति है।"

"बस!"

"पुस्तक लिखना तो मेरे लिए एकदम आसान है।" मैं बोला, "मैं सोच रहा हूँ कि कहानी का अन्त किस तरह का होना चाहिए।"

"जैसा आप समझें।"

"यदि अंत में कल्पना का स्थान दिया जाय तो किताब का अर्थ ही बदल जा सकता है।" मैंने कहा—"अच्छा होता, इसका अंत आप ही करतीं या कुछ सुझाव इसके बारे में देतीं।"

वह मौन रह गयी। उसने कुछ कहा नहीं।

"मूर्ति को तो मैं लेता जाऊं न ?"

"जी, हां !" उसने कहा—"आप इसको ले जायं।"

मैंने कहा—"मैं मूर्ति को लेकर शहर चला जाऊंगा। मेरी श्रीमतीजी तब तक यहीं रहेंगी, क्योंकि शहर से मैं तुरन्त ही वापस लौटूंगा। और आशा है, वहीं से मैं कहानी का अंत लेता आऊंगा। मुझे पूरी उम्मीद है कि उस अंत से आप प्रसन्न ही होंगी और विशेष प्रसन्न होंगी।"

बुढ़िया ने कुछ नहीं कहा।

वहां से नौकर के सिर पर मूर्ति रखवाकर मैं शहर आया। घर में मूर्ति को मेरे नौकर की मदद से रखा गया। तब बुढ़िया के नौकर को वापस भेज दिया और कह दिया कि मैं जल्दी ही आ रहा हूं। वह वहां से चला गया।

उसके जाने के बाद अपने नौकर को डांट-डपट कर उसके दाढ़ी और मूंछों को कटवाया और साफ कपड़े पहना कर कहा—"तुम मेरे पीछे-पीछे आओ।" यहां हमने 'आप' कहना उचित नहीं समझा, शायद वह भांप न जाय या उसको शक न हो जाए, उसने कुछ प्रतिवाद नहीं किया और मेरे पीछे-पीछे चला आया।

बुढ़िया के गांव में प्रवेश किया। नौकर ने मुझसे कुछ नहीं पूछा कि मैं कहां ले जा रहा हूं। यहां तक कि मैं बैठक में पहुंच गया, जहां मेरी पत्नी और विजय बैठे थे। मैं वहां पहुंचा और बैठ गया। मेरा नौकर एक ओर खड़ा था। उसी समय बुढ़िया अन्दर से आयी। उसके आते ही मैं खड़ा हो गया और कहा—"इस आदमी को आप पहचानिये तो।"

बुढ़िया ने उसको ध्यान से देखा और पैरों पर गिरकर बोली, "नाथ !"

दोनों पति-पत्नी युगों के बाद आज मिल गये।

मेरा नौकर सखीचन्द ही था।

• • •